# तर्पण (पितृयज्ञ) विमर्श तथा संक्षिप्त तर्पण विधि

## तर्पणका फल

**एकैकस्य तिलैर्मिश्रांस्त्रींस्त्रीन् दद्याजलाञ्जलीन् ।**

**यावज्जीवकृतं पापं तत्क्षणादेव नश्यति ।।**

एक-एक पितरको तिलमिश्रित जलकी तीन-तीन अञ्जलियाँ प्रदान करे। (इस प्रकार तर्पण करनेसे) जन्मसे आरम्भकर तर्पणके दिनतक किये पाप उसी समय नष्ट हो जाते हैं।

## तर्पण न करनेसे प्रत्यवाय (पाप)-

ब्रह्मादिदेव एवं पितृगण तर्पण न करनेवाले मानवके शरीरका रक्तपान करते हैं अर्थात् तर्पण न करनेके पापसे शरीरका रक्त-शोषण होता है।

**'अतर्पिता: शरीराद्रुधिरं पिबन्ति'**

इससे यह सिद्ध होता है कि गृहस्थ मानवको प्रतिदिन तर्पण अवश्य करना चाहिये।

## तर्पणके योग्य पात्र-

सोना, चाँदी, ताँबा, काँसाका पात्र पितरोंके तर्पणमें प्रशस्त माना गया है। मिट्टी तथा लोहेका पात्र सर्वथा वर्जित है-

**हैम रौप्यमयं पात्रं तानं कांस्यसमुद्भवम् ।**

**पितॄणां तर्पणे पात्रं मृण्मयं तु परित्यजेत् ।।**

**(आह्निक सूत्रा.)**



## तिल-तर्पणका निषेध-

सप्तमी एवं रविवारको, घरमें, जन्मदिनमें, दास, पुत्र और स्त्रीकी कामनावाला मनुष्य तिलसे तर्पण न करे। नन्दा (प्रतिपदा, षष्ठी, एकादशी) तिथि, शुक्रवार, कृत्तिका, मघा एवं भरणी नक्षत्र, रविवार तथा गजच्छायायोगमें तिलमिले जलसे कदापि तर्पण न करे-

**सप्तम्यां भानुवारे च गृहे जन्मदिने तथा ।**

**भृत्यपुत्रकलत्रार्थी न कुर्यात् तिलतर्पणम् ।।**

**नन्दायां भार्गवदिने कृत्तिकासु पघासु च ।**

**भरण्यां भानुवारे च गजच्छायाह्वये तथा ।**

**तर्पणं नैव कुर्वीत तिलमिश्रं कदाचन ।। (आचारमयूख)**

## पितृ तर्पण में कुश एवं दिशा का ज्ञान-

कुशाके अग्रभागसे देवताओंका, मध्यसे मनुष्योंका और मूल तथा अग्रभागसे पितरोंका तर्पण करे-

**कुशाग्रैस्तर्पयेद्देवान् मनुष्यान् कुशमध्यतः ।**

**द्विगुणीकृत्य मूलाग्रैः पितॄन संतर्पयेद्विजः ।।**

**प्रादेशमात्रमुद्धृत्य सलिलं प्राङ्मुखः सुरान् ।**

**उदङ्ङनुष्यास्तृप्येत्तु पितॄन् दक्षिणतस्तथा ॥ दक्षस्मृति।**

**अग्रैस्तु तर्पयेद्-देवान् मनुष्यान् कुशमध्यतः।**

**पितॄस्तु कुशमूलाग्रैर् विधिः कौशी यथा-क्रमम् ॥**

**वाचस्पत्यम्।**

| तर्पण | कुश | दिशा |
|---|---|---|
| देव | कुशाग्र | पूर्वाभिमुख |
| मनुष्य | कुशमध्य | उत्तराभिमुख |
| पितृ | कुशमूल तथा | दक्षिणाभिमुख |

| | **दक्षिणाग्र भाग** | |
|---|---|---|

घरमें, ग्रहण, पितृश्राद्ध, व्यतीपातयोग, अमावास्या तथा संक्रान्तिके दिन निषेध होनेपर भी तिलसे तर्पण करे। किंतु अन्य दिनोंमें घरमें तिलसे तर्पण न करे-

**उपरागे पितृश्राद्धे पातेऽमायां च संक्रमे ।**

**निषेधेऽपीह सर्वत्र तिलैस्तर्पणमाचरेत् ॥**

**(आह्निकसूत्रावलि- भाग ४, कात्यायनका वचन)**



## पितृ तर्पण में जलाञ्जलि का ज्ञान

**एकैकम् अजलिं देवा द्वौ द्वौ तु सनकादयः ।**

**अर्हन्ति पितरस्त्रीस्त्रीन् स्त्रिय एकैकम् अजलिम्॥**

व्यास / छान्दोग्य परिशिष्ट।

**मातृ मुख्यास्तु यास्तिस्त्रस्तासां त्रीस्त्रीजलाञ्जली।**

**सपत्न्याचार्य पत्नीनां द्वौ द्वौ दद्याञ्जलाञ्जली॥**

सांख्यायनः।

| तर्पण अभीष्ट देव | जलांजलि मात्रा |
|---|---|
| देव | 1 |
| मनुष्य | 2 |
| पितर | 3 |
| माता, पितामही, प्रपितामही | 3 |
| सौतेली माँ, आचार्य पत्नी | 2 |
| अन्य स्त्रियों को | 1 |



## पितृतर्पणमें यज्ञोपवीतके सव्य-अपसव्यका निर्णय

**निवीती हन्तकारेण मनुष्यांस् तर्पयेदथ।** (वाचस्पति)

**निवीतं कण्ठलम्बनम् ।** (औशनस स्मृति)

**सव्यबाहुं समुद्धृत्य दक्षिणेन धृतं द्विजैः ।**

**प्राचीनावीतमित्युक्तं पित्र्ये कर्मणि धारयेत्॥**

औशनसस्मृति।

**सव्येन देव कार्याणि वामन पितृ तर्पणम् ।**

**निवीतेन मनुष्याणां तर्पणं संविधीयते ॥** आग्नेय पुराण।

| यज्ञोपवीत संज्ञा | यज्ञोपवीत की स्थिति | तर्पणीय देव |
| --- | --- | --- |
| सव्य या उपवीत संज्ञा | यज्ञोपवीत बायें कंधे पर | देव तर्पण |
| निवीत संज्ञा | यज्ञोपवीत कंठ में माला की भांती | दिव्य मनुष्य तर्पण |
| अपसव्य या प्राचीनावीत संज्ञा | यज्ञोपवीत दायें कंधे पर | पितृतर्पण |



## पितृतर्पणमें तिलकी महिमा

तिल और कुशा के साथ श्रद्धा से जो कुछ दिया जाता है, वह अमृत रुप होकर पितरों को प्राप्त होता है-

**तिलदर्भस्तु संयुक्तं श्रद्धया यत् प्रदीयते ।**

**तत्सर्वममृतं भूत्वा पितॄणामुपतिष्ठते** ॥ वायु पुराण।

तर्पण में पानि के साथ कुश, तिल, सोना, चांदी का प्रयोग करना चाहिये। अन्यथा केवल पानी का प्रयोग करने से राक्षस को प्राप्त होता है-

**दर्भः मन्त्रैः तिलैः हेम्ना रजतेन विना जलम् ।**

**दत्तं हरन्ति रक्षांसि तस्मात् दद्यान् न केवलम् ॥**

हेमाद्रि, श्राद्धखण्ड।

दिव्य मनुष्यों और पितरों के लिये क्रमशः श्वेत, शबल, और काले तिल का उपयोग करना चाहिये-

**शुक्लैस्तु तर्पयेद्देवान् मनुष्याञ्च्छबलैस् तिलैः ।**

**पितॄस्तु तर्पयेत् कृष्णैस् तर्पणे सर्वदा द्विजैः ॥** याज्ञवल्क्य।

जिसका पिता जीवित हो उस के द्वारा तिल तर्पण का निषेध किया गया है-

**दर्श श्राद्धं गया श्राद्धं तिलैः तर्पणमेव च ।**

**न जीवत्पितृको भूप कुर्यात्कृत्वाघमाप्नुयात् ॥** अग्निपुराण।

## अग्निष्वात्त पितर-

इस लोक में मृत्यु के पश्चात् जिनका शरीर दग्ध किया गया है। वे अग्निष्वात्त पितर कहे जाते  है।

## पितृ तर्पण में पितरों का क्रम



श्राद्ध तथा तर्पणके लिये स्वगोत्र तथा पितरों अर्थात् ताताम्बादि धर्मशास्त्रोंमें विभिन्न गोत्रवाले बान्धवों की गणना इस प्रकार की गयी है , जिनके लिए तर्पण और श्राद्ध करने का विधान है -

**ताताम्बात्रितयं सपत्नजननी मातामहादित्रयं**

**सस्त्रि स्त्रीतनयादि तातजननीस्वभ्रातरस्तत्स्त्रियः।**

**ताताम्बाऽऽत्मभगिन्यपत्यधवयुग् जायापिता सदगुरुः**

**शिष्याप्ताः पितरो महालयविधौ तीर्थे तथा तर्पणे ।।**

अर्थात् (१) पिता, (२) पितामह (दादा), (३) प्रपितामह (परदादा), (४) माता, (५) पितामही (दादी), (६)

प्रपितामही (परदादी), (७) विमाता (सौतेली माँ), (८) मातामह (नाना), (९) प्रमातामह (परनाना), (१०) वृद्धप्रमातामह (वृद्धपरनाना), (११) मातामही (नाती)(१२) प्रमातामही (परनानी), (१३) वृद्धप्रमातामही (वृद्धपरनानी), (१४) स्त्री (पत्नी), (१५) पुत्र (पुत्री), (१६) चाचा, (१७) चाची, (१८) चाचाका पुत्र, (१९) मामा, (२०) मामी, (२१) मामाका पुत्र, (२२) अपना भाई(२३) भाभी, (२४) भाईका पुत्र, (२) फुफा, (२६) फूआ, (२७) आका पुत्र, (२८) मौसा, (२९) मौसी, (३०) मौसाका पुत्र, (३१) अपनी बहन, (३२) बहनोई, (३३) बहनका पुत्र, (३४) श्वशुर, (३५) सासु, (३६) सद्गुरु, (३७) गुरुपत्नी, (३८) शिष्य, (३९) संरक्षक, (४०) मित्र तथा (४१) भृत्य (सेवक)। ये सभी इसी क्रम से महालय विधि (पितृपक्ष श्राद्ध) तथा तीर्थश्राद्ध एवं तर्पण के पितर निश्चित किये गये है।

## गोत्र सम्बन्ध नाम उच्चारण

**शर्मान्तं ब्राह्मणस्थोक्त वर्मान्तं क्षत्रियस्थ तु।**

**गुप्तान्त चैब वैश्यस्य दासान्तं शूद्रजन्मन: ॥** बौधायन

**चतुर्णामपि वर्णानां गोत्रत्वे पितृ गोत्रतः ।**
**पितृगोत्रं कुमारीणां मूढानां भर्तृगोत्रता ॥** पारस्करगृह्यसूत्र।

## वस्त्रनिष्पीडन के विषय में स्मृतियों के वचन

वस्त्र निचोडने से जो जल निकलता है, वह स्नान करने वाले पुरुष के उच्छिष्ट भागी जीवों का भाग है-

**वस्त्र निष्पीडितं तोयं स्नातस्योच्छिष्ट भोजिनाम्।**
**भागधेयं श्रुतिः प्राह तस्मान् निष्पीडयेत् स्थले** ॥

योगियाज्ञवल्क्यः

जब तक इन ऋषियों और पितरों का तर्पण न कर ले, तब तक मनुष्य उस वस्त्र को न निचोडे, जिसे पहनकर उसने स्नान किया हो-

**यावदेता नृषींश्चैव पितृश्चापि न तर्पयेत्।**
**तावन्न पीडयेद्वस्त्रं येन स्नातो भवेन्नरः** ॥ वृद्धियोगी।

वस्त्र को चार आवृत्ति लपेटकर उसे जल से बाहर ले जाकर निचोडे। फिर उसे बायीं कलाई पर रखकर दो बार आचमन करके पवित्र हो जाय-

**वस्त्रं चतुर्गुणीकृत्य निष्पीड्य च जलाद्बहिः ।**

**वामकोष्ठे विनिष्पीड्य द्विराचम्य शुचिर्भवेत् ॥** स्मृत्यन्तरे

## संक्षिप्त तर्पण विधिः

**अथ विस्तृततर्पणकरणाशक्तानां कृते संक्षेपतस्तर्पणम्- आचम्य संकल्पं कुर्यात्-**

**ॐ अद्य पूर्वोच्चारित एवंगुणविशेषणविशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ ममात्मनः श्रुतिस्मृतिपुराणोक्त-फलप्राप्त्यर्थम् ॐतत्सत्परमेश्वरप्रीत्यर्थं देवऋषि-मनुष्यपितृतर्पणमहं करिष्ये ।**

ततोऽक्षतेन देवादीनामावाहनं कुर्यात्-

ब्रह्मादयः सुराः सर्वे ऋषयः पितरस्तथा ।

आगच्छन्तु महाभागा ब्रह्माण्डोदरवर्तिनः ॥

इत्यावाह्य **पूर्वाभिमुखं निविती सर्वाङ्गुल्यग्रैः देवतीर्थेन पात्रान्तरे कुशपुष्पोपरि वा एकैकाञ्जलि दद्यात्**-

ॐ ब्रह्मादयो देवास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ देवपत्न्यस्तृप्यन्ताम् ।

ॐ देवसुतास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ देवगणास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ मरीच्यादयो ऋषयस्तृप्यन्ताम् ।

ॐ ऋषिपत्न्यस्तृप्यन्ताम् ।

ॐ ऋषिसुतास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ ऋषिगणास्तृप्यन्ताम् ।

**ततः उत्तराभिमुखो निवीती-**

ॐ सनकादयो मनुष्यास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ मनुष्यपत्न्यस्तृप्यन्ताम्।

ॐ मनुष्यसुतास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ मनुष्यगणास्तृप्यन्ताम् ।

**ततोऽपसव्यं दक्षिणाभिमुखः जलाञ्जलिः पितृतीर्थेन तर्पयेत्-**

ॐ कव्यवाडनलादयः सप्तदिव्यपितरस्तृप्यन्ताम्।

ॐ पितृपन्यस्तृप्यन्ताम् ।

ॐ पितृगणास्तृप्यन्ताम् ।

ॐ यमादयश्चतुर्दश यमास्तृप्यन्ताम् ।



**( जीवत्पितृकोऽप्येतावत्पर्न्तं तर्पणं कुर्यात् )**

ॐ अमुकगोत्राः अस्मत्पितृपितामहप्रपितामहाः

वसुरुद्रादित्यस्वरूपास्तृप्यतामिदं जलं तेभ्यः स्वधा नमः ३ ।

ॐ अमुकगोत्राः - अस्मन्मातृपितामहीप्रपितामह्यः वसुरुद्रादित्यस्वरूपा- स्तृप्यन्तामिदं जलं ताभ्यः स्वधा नमः३ ।

ॐ अमुकगोत्राः अस्मन्मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहाः, वसुरुद्रादित्य- स्वरूपास्तृप्यन्तामिदं जलं तेभ्यः स्वधा नमः ।

ॐ अमुकगोत्रायथाविहितगोत्राः पत्याद्यान्नन्ताः समस्तपितरस्तृप्यन्तामिदं जलं तेभ्यः स्वधा नमः ।

**ॐ अस्मद्गुरवः सपत्नीकास्तृप्यन्ताम् ।**

**ॐ आब्रह्मस्तंबपर्यन्तं देवर्षिपितृमानवाः ।**

**तृप्यन्तु पितरः सर्वे मातृमाता-महादयः ।।**

**अतीतकुलकोटीनां सप्तद्वीपनिवासिनाम् ।**

**आब्रह्मभुवनाल्लोकादिदमस्तु तिलोदकम् ।।**